नकल चिट्ठियात औ तारीख ५-८-४२ से
१६-८-४२ तक है पत्रावली संख्या ८५
सन् १९५१ होम डिपार्टमेन्ट मे सलग्न है।

इसके साथ ही साथ आपको एक अज्ञात अज्ञात ही रहेगा का एक पत्र ठाकुर जीवराजसिंह जी हरासर वाले को हस्तलिखित दिया गया है। इस पत्र मे रामरतन कोचर ने भेदिया अज्ञात को ठाकुर साहब की नजरों से गिराने के लिए कुछ षडयत्र रचकर सफलता पाई है न अज्ञात ने पुलिस का खुशामदी टटटू रामरतन कोचर को कहा है तथा उसको पुलिस का भेदिया बताया है और रामरतन कोचर को इसमें नाकामयाब बताया है। ता ६ ८ ४२ का पत्र आपके सामने पेश है एकजीबिट-५ ता ९-८-४२ को राम रतन ने एक पत्र राजा सरकार को लिखा हे उसमें उसने पेज ७ पेरा ८ मे एक दवाईयो की दूकान जो कि श्रीलाल डागा के नाम से नाले पर स्थित है कोट दरवाजे के पास है। उसके मालिक का नाम नरसिंहदास डागा था। उसके लड़का नाम श्रीलाल डागा है। दुकान श्रीलाल डागा के नाम से है उसने लिखा है उसका भी प्राईवेट तौर पर परिषद में पूरा हाथ है और पुलिस रिपोर्ट में बहुत से आदमी प्राय आते जाते रहते हैं रतनलाल बिनानी और श्रीलाल दोनों की एक सलाह है। रात को दस बजे बाद रतनलाल बिन्नानी की दुकान पर दोनो इकटठे होते हैं और सलाह मशविरा करते हैं ।

पृष्ठ सं० १०५ ठाकुर साहब श्री जीवराजसिंहजी साहिब बहादुर
हरासर
चरणोमे नमस्कार
सेवामे सादर निवेदन है कि-
जिस बात कि मैंने भी मेरी इच्छा की उसपर आपने पानी फेरदिया.
अज्ञात लेखक मै स्टेट की कुछ सेवा करना चाहता था
आपके विचार सोचे समझे ही हल्ला करना दिया मेरे पत्र
[illegible] को S P साहब के सुपर्द करके आपने जाँचवाली
[illegible] सारे दैविसो मे लालजी के बदले के लिए हो गया
[illegible] एक ओलेलाला आदमी मेरा भेजा हुआ नहीं था
[illegible] कोशीस करते है [illegible] आपको निसकरने की
[illegible] पुलिस के खुसामदी टट्टू रामरतन
[illegible] भेद लेने की बहुत कोशीश की परन्तु
नाकामयाब रहा आपकी C I D मेरा खोज नहीं निकाल
सकती --
मैं आपका कुछ बुरा तो करता ही नहीं था
मैं तो आपकी सेवा ही करना चाहता था
(खैर)
इस तरीके को आप बुरा समझते है आपका कोई पत्र था
ऐसा काम कुछ भी नहीं करूँगा जो कुछ भी हुआ उसके-
लिये माफी चाहता हूँ
आपका दास
अज्ञात अज्ञात ही रहेगा

सर्दभित कम्प्लेंट की यह फोटोस्टेट
प्रतिलिपि मेरे सामने की गई है।

रतनलाल बिन्नानी प्रजा परिषद् का एक प्रमुख सदस्य है जो कि परिषद् में बहुत बढ चढकर बाते करता है तथा बाद मे स्तीफा दे देता है। पत्र प्रतिलिपि आपके सामने पेश है

नरसिंहदास डागा श्रीलाल डागा डागा मोहल्ला भैया कुआ के पास रहने वाला है ठाकुर जसवन्तसिंह जी तथा गोवरधनलाल से इसका घनिष्ठ सबध था।

1) नई कैबिनेट के मेम्बर रामनारायणजी (प्रेसीडेन्ट) रावतमलजी (मन्त्री) गंगादासजी (कोषाध्यक्ष) पूनमचन्दजी बैद राजलदेसर (उपमन्त्री) गुट्टू सेवग श्रीलालजी दम्माणी गोपालदास दम्माणी आदि-

(2) हाई कमान्ड की कोई मीटिंग नहीं हुई न पता चला हाई कमान्ड के लोग कौनसा हाई कमान्ड बहुत प्राइवेट है मेम्बरों मे उनका नाम नही है

3) जीजी साहब के पधारने पर गंगादासजी व गुट्टू तो प्रदर्शन करने के पक्ष मे थे परन्तु मन्त्री रावतमल व गोपालदास ने कहा कि उछाल लेना अपने को नही लेना है इसीलिये कोई प्रदर्शन नही हुआ जीजी-साहब बहादुर की मोटर परिषद के पास से निकली तो मेम्बरो ने भी खमा-खमा की आवाज लगाई कुल १२-१३ मेम्बर थे

4) P M साहब ने (खास) कल रावतमल को बुलाया था क्या बात हुई पता नही रावतमल यही कहता है मेरे को P M साहब ने मना किया-परन्तु मैंने साफ जवाब दे दिया कि मै अपने ध्येय को नही छोड सकता।

5) रावतमल व दाऊदयाल ने अपनी सनद जब्त होने की जो अपील करने वाले है कई वकीलो से उन्होंने वकील बनने के लिये कहा परन्तु अभी तक किसी वकील ने हाँ भरी नही भरा। कल रावतमल को G A ने बहुत समझाया कि इस काम को छोड दो तो उसने यही कहा कि मैं तो चक्की पीसने को तैयार हूँ तब G A ने कहा अच्छा तो पीलो जाओ-

6) लक्ष्मणदास व भगाराम के बीच झगड़ा हुआ है कि यह दो ओहदे राजके है आखिर महाराज के पास मामला रखके स्तीफा दे दिया अभी तक मन्जूर नहीं हुआ है

सत्यापित करिमैन्ड की यह प्रमाणित प्रतिलिपि मेरे सामने की गई है।

[signature]

दुकान दवाईयो की नाम मात्र की थी। वहा अवैध व्यापार का अड्डा था। एसव्पी० ठाकुर साहब आया जाया करते थे। डागा मौहल्ला राजनैतिक गतिविधियो का अड्डा था। मघारामजी भिक्षालाल जी वगैरह जो कि पूर्व प्रजा मण्डल के प्रमुख कार्यकर्त्ता थे वहीं रहते थे तथा लक्ष्मणदास स्वामी पेन्टर अथक के नाम से प्रख्यात था पूरा आवागमन रहता था। इसी मोहल्ले में मेरा घर है तथा वहा भी सी आई डी और वर्दीधारी पुलिस की चौकी रहती थी और एक शकरलाल पारीक इक्केवाले के यहा उनका पडाव था शकरलाल का स्थान ठीक मेरे घर के सामने था। यह शकरलाल भी पुलिस का दलाल था।

इसी मोहल्ले मे एक शकरलाल नाई की चौराहे पर दुकान थी। वह ठाकुर साहब जसवतसिंह जी पु लिस अफसर का घनि सबध वाला आदमी था। उसका भाई मोतीलाल सेठ बद्रीनाथ जी डागा का मुह लगा आदमी था।

प्रमुख मेम्बरो मे रतनलाल बिन्नाणी के विषय मे उसे क्रिया-कलापो का स्वरूप प्रगट हो ही चुका है।

पेन्टर अथक - लक्ष्मणदास स्वामी का उपनाम पेन्टर अथक है। यह एक कुशल पेन्टर थे। मघाराम जी ने जब प्र मडल की स्थापना सन् १९३६ मे की तब आप प्रजा मडल के सेक्रेटरी थे। मघारामजी के साथ इनको देश निकाला हुआ। आ करीब २ वर्ष पश्चात् बीकानेर महाराज गगासिंह जी की बिना आज्ञा के प्रवेश किया। आप पर बीकानेर सेफ्टी एक्ट के तहत मुकद चला जिसकी फाईल अभिलेखागार के प्रजा मडल के बस्ते मे है। आपकी पत्नि ने खूब जोर सोर से पैरवी की। आपकी पत्नि मृत्यु हो गई। उसके बाद के कोई भी कागजात अभिलेखागार मे प्राप्त नहीं हुए। मेने अभिलेखागार के बाचनालय मे खोजबीन व इनके मन का बदलाव कब हुआ तथा तात्कालीन राज्य से कब किस तरह का सबध हुआ कोई रेकार्ड नही है।

आप प्रजा परिषद् केसदस्य बने। अथक साहब पुराने प्रजा मडल के कार्यकर्त्ता होने के नाते उनका सीनियर मेम्बरो मे स्थ था। प मघारामजी को इनकेक्रियाकलापो मे शुरु से ही शक था तथा वह इनसे सतर्क रहते थे। आगे इनके विषय मे जानकारी जायेगी। वर्तमान मे एक अभिलेखागार से प्राप्त रेकार्ड आपके सामने रखा जा रहा है। इसे रेकार्ड से इनके क्रिया-कलापो का खुल हो जायेगा। परिषद् के कागजात जब्त होने पर कार्यवाही का किस तरह सचालन किया जाए इस प्रक्रिया को सुचारू रूप से सचा हेतु श्री गगादास जी कौशिक ने लक्ष्मणदास स्वामी को पत्र दिया था उसमे बचे हुए सदस्यो की सूचि है। यह पत्र अत्यन्त गोपनीय तथा आन्दोलन को सुचारू और व्यवस्थित रूप से चलाने के लिए विश्वसनीय मानकर लक्ष्मणदास स्वामी को पत्र व सूचि भेज परन्तु यह गोपनीय तथ्य पुलिस के हाथ किस तरह लग गया जिसकी नकल नारायणदास करके लाया है। यह ता १५ ८ ४२ पुलिस के हाथ पहुच गया और अभिलेखागार के यहा से प्राप्त रेकार्ड की नकल अध्ययनार्य पेश है एक्जीबिट

इतना गोपनीय समाचार पुलिस के हाथ कैसे पहुचगया जो कि भविष्य मे आन्दोलन की जान थी पूरा ही सदेहास्पद विषय श्री रावतमल व श्री दाऊदयाल को पडित मघाराम जी व श्री लक्ष्मणदास के प्रति सन्देह है उनकी समझ मे ये दोनो तात्कालीन र के आदमी है 'बीकानेर ता ९ ८ ४२ दास रतन कोचर की रिपोर्ट से मालूम होता है। उन्होंने १५ पेराग्राफ मे यह रिपोर्ट दी है। रिपो सारी आपके सामने पेश है। इस रिपोर्ट मे किसको किस पर शक है तथा कौन क्या करता है और किसकी जासूसी करता है खुला हो जायगा। एक्जीबिट-८ ता १७ ८ ४२ श्रीदास रतन कोचर की रिपोर्ट में रावतमल का स्तीफा देना क्योंकि वह माफी माग चुक गुटड किसन गोपाल सेवग महाराज का डिक्टेटर बनने से साफ इन्कार करना तथा दूसरो का भूमिगत होना एक बार बीकानेर रा का आन्दोलन को दबाने में सफल होना माना जाता है। ता १७ ८ ४२ की रिपोर्ट आपके सामने पेश है। एक्जीबिट-८

ये सारी चीदिठयाँ जो ता ५ ८ ४२ से १७ ८ ४२ तक है पत्रावली सख्या ८४ सन् १९४१ होम डिपार्टमेट में सलग्न है। स प्रतिलिपि की मोहर पर निर्देशक साहब के हस्ताक्षर हैं तथा राजस्थान राज्य अभिलेखागार की मोहर लगी हुई है चिट्ठी आपके साम पेश है -

पैरा। मे गेवरचद तवोली को बम्बई न जाने के लिए श्रीगगादास जी तथा गुटड महाराज ने बहुत समझाया पर वह चला गया

पैरा ३ में गोपालदास दम्माणी तथा जीवनलाल डागा का कार्यालय में गगादास व गुटड महाराज से वार्तालाप है।

पेरा ४ में ईश्वरदयाल जी वकील से आगे आने के लिए पेशकेश है पर वे इन्कार करते हैं।

ता ७ ८ ४२ की दास रतन कोचर की चिटठी मे मुख्य बाते पेरा २ मे रामनारायणजी की गिरफ्तारी के बाद शीतलप्रसाद जी आगे आने को तैयार है। पेरा ४ मे गगादास जी सारे कागजा को धन्धे लगा चुके है है। सिर्फ अलमारी इनके मामाजी के यहा है उसको भी ठीक कर देगे। पेरा ७ मे मोहनलाल खत्री स्तीफा देने को तैयार है इत्यादि पत्र सारे आपके सामने पेश है ता ९ ८ ४२ का दास रतन कोचर के पैरा १५ मे जीवनलाल डागा को प्राय सब सदस्यो पर शक पैदा हो गया और उसने कहा कि वह २-३ दिन इन्तजार करेगा उसके बाद स्वय १०-१५ सदस्यो के साथ सत्याग्रह करेगा। इसप्रकार दास रतन कोचर की सारी चिटिठयॉ से प्रगट होता है कि सदस्यो मेप्राय कौन कौन अपने किस ताक मे थे तथा उनकी गुप्त कार्यवाही कुछ दूसरी ही थी।

ता १० ८ ४२ व ११ ८ ४२ को सारा पत्र निम्न प्रकार ह -

११ ८ ४२ के पत्र अध्ययानार्थ पेश है एक्जीबिट-

१ कल दोपहर के बाद समापति मत्री कोषाध्यक्ष जब पुलिस हिरासत मे ले लिये गये तब कुछ कार्यकर्ता खादी भण्डार मे इकटठे हुए और गुटड सेवग लक्ष्मणदास गोपालदास ने लालगढ आई जी पी दफ्तर और इधर उदर दौड धूप की कोई पता नहीं लगा बाद मे दाऊदयाल ने आकर कहा सभापति जी तो लालगढ थाने मे है।

२ श्रीराम आचार्य को कुछ सुबा हो गया था कि परिषद् की तलासी ली जावेगी श्रीराम व गुटड आये और ताले की दूसरी चाबी लगाने की कोशिश की ताला खुला नहीं। इतने मे रामसिंह जी गगादास को लेकर आ गये और तलासी लेली और बोर्ड वगैरह साथ ले गये।

३ इनको सुबा था कि तीनो कार्यकर्ताओं को आज की गाडी से रियासत से बाहर कर दिया जायगा उसकी जाच के लिये चम्पालाल उपाध्याय व किसनगोपाल गुरडे को स्टेशन पर तैनात किया।

४ प्रजा परिषद् का दूसरा बोर्ड आज लग जावेगा अबकी दफा उसमे ऊपर जय जगल धर बादशाह लिखा जावेगा।

५ आज साम को ५ बजे कार्यकत्ताओं का चुनाव करने के लिये मेम्बरो की मिटिग होगी स्थान निश्चित नही हुआ सबको परिषद मे एकत्रित होने के लिये कहा गया अगर प्राइवेट करेगे तो एक-एक करके जो स्थान निश्चित होगा वहा चले जावेगे

६ सभापति श्रीराम आचार्य बनेगा ऐसी आशा है बाकी गुटड सेवग शीतल प्रसाद रतनलाल बिन्नाणी जीवणलाल डागा गोपालदास दम्माणी आदि सभापति बनने के लिये तैयार है।

७ सभापति बनने के बाद ही फौरन से पब्लिक व्याख्यान देना शुरू कर दिया जावेगा बिगर काम किये मुफ्त मे गिरपृतार मत होवो।

८ जीवणलाल डागा ने कहा कि जेल जाऊगा बाकी कुछ करके जाउगा।

९ गुटड सेवग ने कहा कि घबराने की कोई जरूरत नही सबसे पहले मै हर तरह से तकलीफ उठाने के लिये तैयार हूँ।

१० गोपालदास नारायणदास को देशनोक भेजने का विचार था कि शायद उनको आगे ले जाकर गाडी पर चढा दे। लेकिन गगादास जब आ गया और उसने कहा कि हमारे पर सिर्फ मौहल्ले से बाहर जाने की पाबन्दी लगा दी है तब कोई देशनोक नहीं गया

११ हनुमानदास रोडा खत्री भीनासर का है जो मैम्बर बना हुआ है कल आया था उसने कहा मुझे कोई सूचना नहीं मिली अब बराबर आता रहूगा।

१२ रतनलाल बिन्नाणी ने कहा कि मैं अपने परिवार वालो से सबसे मिलकर आया हू सबको कह दिया है कि मेरी कोई जमानत मत देना न मेरी कोई पैरवी करना मुझे तो अब जैल जाना है।

१३ परिषद् में कल शाम को १८-१९ मेम्बर थे सी आई डी वालो ने नाम सब के नोट कर लिया था

-) जो रामलाल ढागा ने कहा कि जेल जाऊंगा बाकी कुछ करके जाऊंगा
(९) कुट्टू मिश्रा ने कहा कि घबराने की कोई जरूरत नहीं। सबसे पहले मैं हरतरह से तकलीफ उठाने के लिये तैयार हूँ
(१०) गोपालदास नारायणदास को इस्तीफा भेजने का विचार था कि साहब उनको आगे लेजाकर गाडी पर चढाते हैं लेकिन गंगादास- जब आगया और उसने कहा कि हमारे पर सिर्फ मोहल्ले से बाहर जाने की पाबंदी लगाई है तब कोई इस्तीफा नहीं आया।
(११) हनुमानदास राठी रेवची आगासर का है जो मेम्बर बना हुआ है कल आयाथा उसने कहा मुझे कोई सूचना नहीं मिली अब बराबर आता रहूंगा।
(१२) रतनलाल बिनाणी ने कहा कि मैं अपने परिवार वालोंसे सबसे मिलकर आया हूँ सबको कहदिया है कि मेरी कोई जमानत मत देना न मेरी कोई पैरवी करना मुझे तो अब जेल जाना है
(13) परिषद के कल शामको १८-१९ मेम्बर प० C.I.D. वालोंने नामोंका नोट करलियाथा
(१४) श्रीराम आचार्य ने कहा कि परिषद में जो रुपया लगेगा अब मेरा लगेगा।
(१५) हरिदत्त पन्ना ने कहा कि अब परिषद का कोई नहीं रुक सकता। हरिकुमार के हरिदत्त पन्ना खादी भंडार वाला जरूर है उसकी सलाह से कल सब काम हुआ
(१६) गिरफ्तारी के बाद सभापति व मंत्री- कोषाध्यक्ष किस किसको बनाया जावे उसकी लिस्ट बन चुकी है किसके बाद किसका नम्बर आवेगा आजकी मीटिंग में बतला दिया जावेगा

(९) ऐसा हो तो विदेशी मेडार के पीछे उतारा जावे। (१०) पीछे से मोहनलाल बांचडू व गोपालदास मजाले इसी पीछे से पांच आदमी थे

१६) कल बंसीलाल कोचर जिसके विदेशी मेडार की इन्क्वायरी थी उससे मैने कहा कि मोहनलाल गुमारा हो सकता है मोहनलाल को समझाओ की कोचरों को क्यों बदनाम करवाते हो तो बंसीलालने कहा अभी क्या हुआ है बीकानेर के आग लगा देंगे

मा.प. दारा
कुंवर सिंह

सर्वाधिक अभिलेख की यह मानाधिकृत प्रतिलिपि मेरे सामने की गई है।

ता. २२-८-४२

१) नीरसदास को साथ भेज रहा हूं जहां तक हो सके अरविंद रखियेगा रिकार्ड के बदले ही भी जावे लेकिन जाहिर नहीं होना चाहिये

२) कुलशामेंजा गोपालदास श्रीराम नरसिंहदास लक्ष्मणदास आदि ५-६ मेम्बर रहते हुवे श्रीरामआचारज को डिक्टेटर बना दिया गया है अब आपना सत्याग्रह भी बगैरह नहीं बनेगी गिरफ्तारी के बाद डिक्टेटर बनते जावेंगे

३) परिषद के स्थान के आज बोर्ड फिर से लगा दिया जावेगा

४) जीवनलाल डागा का दिल परिषद के बाद कुछ से फिर गया है कुलजी साथ और आदमियों ने दिया उससे उसका दिल फिर गया है आदर ही परिषद

१४ श्रीराम आचार्य ने कहा कि परिषद् मे जो खर्चा लगेगा अब मेरा लगेगा।

१५ देवीदत पन्त ने कहा कि अब परिषद् को कोई नहीं कुचल सकता। हाईकमान से देवीदत्त पन्त खादी भण्डार वाला जरूर है उसकी सलाह से कल सब काम हुवा।

१६ गिरफ्तारी के बाद सभापति व मत्री कोषाध्यक्ष किस-किसको बनाया जावे उनकी लिस्ट बन चुकी है। किसके बाद किसका नम्बर आवेगा आज की मिटिंग मे बतला दिया जावेगा।

१७ कल दोपहर मे स्वदेशी भण्डार मे फोटू उतारा गया था फोटू मे सोहनलाल कोचर व गोपालदास दम्माणी इसी फोटू में पाच आदमी थे।

१८ कल बशीलाल कोचर जिसने स्वदेशी भण्डार की हुण्डी बेची थी उससे मैने कहा कि सोहनलाल तुम्हारा दोस्त है। सोहनलाल को समझाओ कि कोचरो को क्यो बदनाम करवाते हो तो बशीलाल ने कहा अभी क्या हुआ है बीकानेर में लाय लगा देग

ह० = दास कोचर रतन

मैन ता ८ ४ ९१ को अभिलेखागार के डायरेक्टर साहब को कुछ गोपनीय रियोर्ट की प्रतिया दिलाने हेतु प्रार्थना पत्र दिया था। ता ११ ४ ९१ राज अभि अधि/९१/६५ निर्देशक साहब ने मुझे प्रतिलिपि प्रदान की। यह गोपनीय प्रतियॉ पुलिस गुप्तचर विभाग द्वारा प्रदत्त तत्कालीन बीकानेर गवर्नमेट को प्रजापरिषद की कार्यवाही हेतु दी गई है। हर प्रमुख कार्यकर्ता के पीछे वर्दीधारी पुलि व गुप्तचर विभाग के पुलिस के आदमी रहते थे। निर्देशक साहब के फारवडिग पत्र की प्रतिलिपि पेश है -

श्री गगादास कौशिक सग्रह फाईल न १५ सदस्यो की सूचि अध्ययनार्थ प्रस्तुत है एक्जीबिट-७ यही लिस्ट पेन्टर अथक व गिरफ्तारियों के बाद कार्य को सुचारू रूप से चलाने के लिए गोपनीय हिसाब से भेजी गई तथा वह पुलिस को पहुच गई। पूर्व इसका वर्णन हो चुका है। इसमें उस समय तक किन-किन लोगों ने माफी माग ली है व बचे हुए लोगो को आगे क्या करना है। इ रिपोर्ट मे दो बात सामने आती है। परिषद् के दफ्तर मे कौन-कौन व्यक्ति इकटठे हुए २ श्री रावतमल तथा श्री दाऊदयाल आचा अर्यीनवीस का लाईसेस जब्त होने के विषय मे वार्तालाप है। ता ३१ ७ ४२ का कार्यक्रम है तथा १ ८ ४२ को पेश किया गया अध्ययनार्थ नकल पेश है -

ता ७ ८ ४२ की रिपोर्ट मे पेश है कि दफ्तर मे कौन इकटठे हुए तथा रघुवरदयाल जी के निष्कासन के बाद रामनाराय आचार्य को सभापति व रावतमल पारीक को मत्री बनाया गया है।

ता ७ ८ ४२ की रिपोर्ट मे दफ्तर मे कौन-कौन आये तथा यह सलाह मशविरा हुआ कि उनको कोई बात बतायी नहीं जाती इस रिपार्ट में पुलिस वालाँ ने सूचना दी है कि शहर में अफवाह है कि श्री जी साहब को रघुवरदयाल जी के निष्कासन के विरोध स्वरूष काला झण्डा दिखाया गया।

ता ७ ८ ४२ की एक और पुलिस रिपोर्ट है जिसकी प्रतिलिपि नहीं दी जा रही है उसका सार दिया जा रहाहै -

सर्वश्री रामनारायण जी आचार्य रावतमल जी पारीक गगादास जी सेवक व श्रीराम जी आचार्य इन्होने सलाह मशविरा किया कि महाराजा साहब जब पधारेगे तो इनको काला झण्डा दिखाया जाय या तिरगा झण्डा। श्री रामनारायण जी व रावतमल जी के विचार से तिरगा झण्डा था।

सध्या ५ बजे सर्वश्री रावतमल जी गोपाल दास दम्माणी व जीवणलाल डागा इत्यादि परिषद् के दफ्तर मे इकटठे हुए। दिगर इतला पर यह खबर है कि शीतल प्रसाद जी की पत्नि श्री जी साहब के सामने नारे लगाएगी। इसकी सत्य प्रतिलिपि पेश करने की आवश्यकता नहीं।

न ४९ ता ९ ८ ४२ को महाराजा साहब की सवारी लक्ष्मीनाथ जी के मदिर दर्शन करने पधारी। इधर रामनारायण जी आचार्य वगगादास जी सेवक रावतमल जी पारीक कोलालगढ ले गए। देवीदत्त पत दाऊदयाल जी इत्यादि उनकी वापसी का इन्तजार कर रहे थे। इनको खोजने श्रीराम जी आचार्य रामनारायण के मकान पर गए तथा चम्पालाल जी उपाध्याय स्टेशन पर खोजने गए। श्री गगादास जी सेवग दफ्तर मे गए। पुलिस उनके साथ थी। दफ्तर में बैठे श्री गोपालदास जी दम्माणी जीवणलाल डागा सोहनलाल कोचर इत्यादि सारे आदमी चौकी पर आ गए और पुलिस ने तलाशी ली। उसके बाद गगादास सेवग तो ताग में बैठकर रवाना हुआ। महाराजा की सवारी देशनोक से पधारी। गुटड सेवग ने नारा लगाना चाहा परन्तु सोहनलाल कोचर ने मना कर दिया। रेल्वे फाटक के पास गगादास आया। श्री देवीदत्त पन्त ने गगादास जी से पूछा क्या आपको गिरफ्तार किया उसने 'नहीं कहा। उसके बाद रात १० बजे गगादास जी सेवग शायद पुलिस लेन से आये और पन्त जी के सारे हालात कहे। साढे बारह बजे रात को गगादास जी दाऊजी के मदिर के पास धर्मचद एच सी तथा लक्ष्मीनारायण एल सी से मिले तथा अपना प्रण दोहराया। 'सरकार चाहे कितनी ही सेख्ती कर हम पीछे नहीं रहेंगे ।

फिर लिखा है कि दिगर इतला यह मालूम हुआ है कि प्रजा परिषद् का चुनाव हो गया है। न ५० ता ९ ८ ४२ के कुछ अश आपके सामने पेश है -

ता १० ८ ४२ पुलिस ने बीकानेर राज्य को सूचित किया जीवणमल डागा गोपालदास दम्माणी जुलुस निकालेगे

ता १० ८ ४२ सारे मैम्बरों को जिन्होंने माफी नहीं मागी थी एक्जीक्यूटिव कौंसिल के सामने वाकायदा पुलिस की निगरानी के साथ लालगढ पेलेस मे बुलाया गया उसमे श्री जीवनलाल डागा को चार सिपाही व एक हवलदार के घेरे में घर से इक्के पर चढा कर बुलाया गया। प्रमाण स्वरूप आपके सामने निर्देशक राजस्थान राज्य अभिलेखागार बीकानेर का अधि/राज/अभी/८७/१२० ता १६ १० ८७ पत्र पेश है एक्जीबिट-१२

मेरी पेशी मान्धातासिंह जी प्राईम मिनिस्टर साहब के सामने हुई तथा पीछे पर्दे में महाराजा साहब बैठे थे उन्होंने मुझस कुछ निम्नलिखित प्रश्न

किए -

नाम - जीवनलाल डागा पुत्र बृजगोपाल जी

आना - झरिया से (धनबाद) मै यहा का निवासी हूँ उम्र १८ साल पूरा। प्रजा परिषद् का सदस्य हूँ। अग्रेजों भारत छोडो का समर्थक हूँ

प्रश्न क्या तुम महाराजा साहब के शासन के खिलाफ हो ?

उत्तर नहीं। मै अग्रेजो को भारत से निकालना चाहता हूँ।

प्रश्न हवाट डूयूमीन बाई रेसपोसिबल गवर्नमेट (उत्तरदाथी शासनका क्या अर्थ है)

उत्तर बात को टालते हुए मै सिर्फ अग्रेजों को भारत से निकालना चाहता हूँ। आपकी पुलिस के पास मेरा पिछला रिकॉर्ड है।

प्राईम मिनिस्टर साहब ने कहा कि तुम सेठ छनगलाल जी के दोहिते हो ? जो महाराजा साहब के अभिन्न अग थे। मैंने कहा महाराजा साहब से मुझे कोई शिकायत नहीं है परतु अँग्रेजी राज से नफरत है और राजनीति में आगे तथा पीछे होता ही रहता है।

प्राईम मिनिस्टर साहब ने कहा क्या तुम जानते हो कि ये सब आदमी निम्न श्रेणी के हैं।

मैंने कहा मैं इन लोगो को पूरी तरह से नही जानता।

प्राईम मिनिस्टर - तो तुम डटे रहोगे। तुमको एक दिन पछताना पडेगा।

32-2-85=1 00,000 F

Gen. No 6

# राजस्थान सरकार

EX 12

सेवा में—

निदेशक,
राजस्थान राज्य अभिलेखागार,
बीकानेर ।

प्रति—

श्री जीवन लाल डागा,
मैया कुआ,
बीकानेर (राज०)

क्रमांक— अधि।राज-अभि।८७। 120

दिनांक 16.10.87

विषय – श्री जीवनलाल डागा द्वारा स्वतन्त्रता आन्दोलन में भाग लेने के विभिन्न कार्यों की सूचना ।

संदर्भ – आपका पत्र दिनांक ३-१०-८७, १३-१०-८७ ।

महोदय,

आपने राजस्थान राज्य अभिलेखागार, बीकानेर में जो प्रार्थना- पत्र आपने अपने कांग्रेस आन्दोलन से जुड़ी सूचनाओं को प्राप्त करने हेतु प्रेषित किया था उस सम्बन्ध में हमें निम्न सूचनाएं प्राप्त होती है ।

१) सन् १९४२ में आप (श्री जीवन लाल डागा ) बीकानेर राज्य से प्रजा परिषद से सम्बन्धित थे इसकी पुष्टि विभाग के श्री गंगादास कौशिक ग्रुप से होती है इसी के साथ १०-८-४२ को आपको (श्री जीवन लाल डागा) बीकानेर एग्जीक्यूटिव कौन्सिल द्वारा बुलाये जाने का उल्लेख मिलता है इसकी पुष्टि विभाग के हिन्दुस्तान टाईम्स की कटिंग से होती है ।

२। सन् १९४३ में २६ जनवरी को बीकानेर में जो स्वतन्त्रता दिवस मनाया गया था उसमें आप लोगों के गिरफ्तार होने का उल्लेख मिलता है । (वीर अर्जुन की ३०-१-४३ की कटिंग पत्रावली से )

३) सन् १९४५ में नागौर में जो पालिटिकल कान्फरेन्स हुई उसमें अन्य कांग्रेस जनों के साथ में आप (श्री जीवन लाल डागा ) के द्वारा भी भाग लेने का उल्लेख मिलता है इसकी पुष्टि बीकानेर होम विभाग की पत्रावली से होती है । इन सभी सूचना की प्रति भी पत्र के साथ संलग्न है ।

गोवरदनलाल ने लक्ष्मीनारायण जो कि उस समय पुलिस अफसर था चार सिपाहियाँ के साथ ड्यूटी पर लगा दिया। ये सिपाही मेरे घर के बाहर पहरा देते थे तथा मेरे को घर से बाहर निकलने की मनाही थी। गोवरधनलाल जी दो बार जाच केलिए आते थे।

मैरा मकान एक पत्थर की करीब चार तल्ले की हवेली है। सडक के एक छोर से दूसरे छोर तक मकान फैला हुआ है। इसके करीब छ दरवाजे हैं। पुलिस की पूरी टुकडी बडी मुस्तैदी से पिछले कुछ महीनों से तैनात थी। लक्ष्मीनारायण इनका ऑफिसर था। प्रमुख सदस्यों ने मान्धातासिंह जी के आगे माफी माग ली जिसका कि पुख्ता उदाहरण आगे दिया जायेगा।

गोपाल दास दामाणी सोहनलाल कोचर देवीदत पत और जीवनलाल डागा अर्थात् मैंने माफी नहीं मागी और पुलिस के रिकॉर्ड के अनुसार भूमिगत हो गए।

ता १३ ८ ४२ थी सी आई डी रिपोर्ट आपके सामने पेश है। उसमें लिखा है कि जीवनलाल डागा माफी न मागने के कारण से प्रजा परिषद् के काम से कलकत्ता। साढे चार सध्या की गाडी से चला गया । परन्तु दास रतन कोचर के रिपोर्ट में मुझे ता १ तक यहा दिखाया गया है। रिपोट पेश है।

मैनें जब समझा कि प्राय सारों ने माफी माग ली तब भूमिगत हो जाना ही अच्छा समझा। कुछ दिन पश्चात् मैं झरिया अप पिता के पास चला गया जिसका कि पुलिस को कुछ पता न लगा। गोपाल लाल दम्माणी के घर पर सख्त पहरा था व उस समय घ से बाहर निकलने मे बिल्कुल असमर्थ था। श्री सोहनलाल कोचर से सबध टूट चुका था इसलिए कुछ पता नहीं। मैं कुछ दिन पश्चा परिवार वालों के दबाव से बीकानेर रहने में असमर्थ था। पारिवारिक दबाव महाराजा के तरफ था तथा वह सिर झुकवाना चाहते थे मेरा ननिहाल तो सारा राज भक्त था। मुझे यहा से पिता के पास जाने को बाध्य होना पडा। मैं झरिया चला गया।

झरिया जिला मानभूम बिहार में है तथा यहा कोयला की खदाने हैं। यहा आन्दोलन जोरो पर था। मेरे कुछ पुराने साथी इ आन्दोलन मे सक्रिय भाग ले रहे थे। मदनलाल अग्रवाल प्रसिद्ध सेठ अर्जुन अग्रवाल कोलयारी ऑनर्स का भतीजा है तथा नन्दला अग्रवाल उसका चचेरा भाई है तथा और कुछ साथी इस अन्दोलन में भाग ले रहे थे। ये सारे साथी प्राय डी ए वी स्कूल झरिया मे साथ पढते थे। झरिया की पोस्ट ऑफिस जला दी गई तथा झरिया रेल लाईन तोड दी गई। उस समय धनबाद में अग्रजों की फौ का हैड क्वार्टर था। हम लोग उनको टॉमी कहते थे। हम लोग भाग गए। अगुवों में रामनारायण शर्मा बैजनाथ तथा धनगिरि बाबा थ इन लोगो को गिरफतार कर लिया ग्या और आजादी के बाद रामनारायण शर्मा धनबाद का एम पी बना।

दूसरे दिन हम लोग कतरास गए। कतरास के पास चास रोड थी। उसके इदे गिर्द आदिवासियों का गाव था हमने उनको आन्दोलन के पक्ष में खडा किया तथा तीर कमान लैस एक जुलूस निकाली। सरकार को इसका पता चल गया तथा 'इब्राहिम' नामक दारोगा सब इन्सपेक्टर वहा अग्रेजो की फौज लेकर पहुच गया तथा हमारा सारा प्रोग्राम असफल हो गया।

अगले दिन हम लोगों ने झरिया से ५ मील दूर पाथरड़ीह है गए। यहा अभी सिंदरी का फर्टिलाइजर कारखाना है। उस समय वहा केवल जगल था तथा आदिवासी रहते थे जुलूस निकाली। पुलिस को पता चल गया। वहा पुलिस पहुच गयी। हम लोगों को भागना पडा। मदन अग्रवाला गिरफ्तार हो गया तथा बाकी के नामों का भी पुलिस को पता चल गया। मुझे पुरूलिया भागना पडा। क्योंकि मेरे पिता परेशान थे तथामुझे झरिया मे रखना नहीं चाहते थे। मेरे पिता का गवर्नमेन्ट के आफिसरों से अच्छा गवर्नमेंट सबध था। उनको वार्निंग दी गई तथा मैं गोलकडीह कोलयारी में रहता था पुलिस की सर्च आगई। मुझे पुरूलिया वाले भी रखना नहीं चाहते थे इसलिए मुझे अक्टूबर महीने मे दुर्गा पूजा के समय बीकानेर आना पडा। ये सारा समय अगस्त १ के बाद का है। मेरे पिता। जब पता चला कि मैं बीकानेर पहुच गया हू तो उन्होंने अपने रिश्तेदार तथा मेरी मा को कतई झरिया न भेजने की चिटठी लिखी।

मैं बीकानेर पहुचा। पुलिस का घर के बाहर सख्त पहरा था तथा बीकानेर की गाडी में बैठते ही पुलिस की सख्त निगरानी हो ई। सिवाय पोस्टरबाजी के बाकी के क्रिया-कलाप शून्य सा ही रहा। मैं बाहर पुलिस द्वारा नहीं निकलने दिया जाता था फिर भी स्टरबाजी होती थी। मेरे घर के सामने एक कोटडी थी उसमें शकर नामक एक इक्केवाला रहता था। सी आई डी पुलिस का पूरा डाव इस जगह था तथा घर के बाहर वर्दीधारी पुलिस तैनात थी थोडी सी सुगबुगाहट के साथ पुलिस की टोली हाजिर हो जाती थी। क्ष्मीनारायण जी पुलिस अफसर के आधीन यह टोली थी तथा दिन-रात उनका पहरा था। पोस्रबाजी से पुलिस परेशान थी।

मघाराम जी डागा चौक में रहते थे तथा प मिक्षालाल जी बोहरा मेरे घर के सामने एक छोटी सी दर्जी की दुकान करते थे। डेत मिक्षालाल का दूसरा प्रमुख कार्य सगठन करना था तथा ये लाठी सिखाया करते थे। मघारामजी के विषय में पहले लिखा जा का है। मघारामजी से हमारा पारिवारिक सबध था। इसी समय हम लोग मघारामजी के सम्पर्क में आए राजनैतिक क्रिया-कलाप त रूप से चलता रहता था। सारे मघारामजी के पुराने साथी मिक्षालाल जी की दुकान पर येनकेन प्रकारेन इकटठे हो जाते थे तथा त रूप से गतिविधियाँ चलती रहती थी।

२० जनवरी १९४३ में डागा चौक स्थित मघारामजी के घर मे यह तय हुआ कि २६ जनवरी १९४३ को स्वतन्त्रता दिवस नाया जाय। मघाराम जी ने यह सूचना अपने साथियो के साथ गुप्त रूप से सबको भिजवा दी। पोस्टर साट दिए गए। पुलिस हरकत आयी। इतनी हैरानी थी कि सख्त निगरानी के बावाजूद यह पोस्टरबाजी कैसे होती है ? हम लोग किस तरह पुलिस को चकमा देते । उसका तो पूरा हाल पुलिस आफिसर लक्ष्मीनारायणजी पन्नालाल जी वगैरह ही दे सकते हैं। लक्ष्मीनारायण जी जिसका कि हमें लोगों द्वारा उपनाम 'शनिश्चर' रखा गया था मेरे को (जीवनलाल डागा) दोपहर में घर के बाहर बुलाया और पूछा कि 'क्या आप लोग २६ जनवरी मनाने जा रहे हैं। मेरा उत्तर हा में था। पुलिस का सख्त पहरा विशेष रूप से बैठा दिया गया। २५ जनवरी १९४३ की रात को खुलकर पोस्टरबाजी हुई तथा पुलिस की सारे मोहल्लों मे डयूटी पूरी भाग-दौड रही। हिन्दुस्तान टाईमे' की कटिंग अभिलेखागार में है उसकी अग्रेजी का अनुवाद हिन्दी मे निम्न प्रकार होता है -

'पिछले चार दिन पुलिस की सख्त निगरानी के बावजूद श्री लक्ष्मीनाथ जी मदिर के आहाते में २६ जनवरी सुबह मनायी गयी। राष्ट्रीय ध्वज को सलामी दी गई तथा मीटिंग भी हुई सबसे ज्यादा शोमनीय बात औरतों का इस पवित्र अवसर पर भाग लेना है। सारे शहर में पुलिस की टूकडी बैठायी हुई थी। सुबह नौ बजे तक पाच आदमियों की गिरफ्तारी हुई श्री मघाराम जी मिक्षालाल जी श्री पन्नालाल जी राठी रामनारायण शर्मा व श्री जीवणलाल डागा। लक्ष्मीनाथजी मदिर में सिर्फ चार जनों की गिरफ्तारी हुई।

सुबह करीब आठ बजे लक्ष्मीनारायणजी व पुलिस की टुकडी जो कि मेरे घर के बाहर तैनात थी घर के अन्दर प्रवेश किया। मेरे कमरे की तलाशी ली और तीन राष्ट्रीय झण्डों की बरामदगी करते हुए मुझे गिरफतार कर लिया। मेरा प्रोग्राम सुबह नौ बजे झण्डा लेकर जुलस निकालने का था। अध्ययनार्थ अभिलेखागार का रिकॉर्ड पेश है

pe. 1e l)

the 2nd ... ... , 5

## Arrests in Bikaner

In spite of strict vigilance by the Police for the last four days the "Independence Day" was observed in Bikaner on January 26. Ladies also took part in the national festival which was a novel thing. In the morning respectful salutation was offered to the national flag in the temple of Shri Lakshminath. A meeting had been arranged in the evening, but the Police was posted at every house and at 9 a m five ... ... arrested.

Hearing of the case of ...

... opel in rc ...

... r ... oyal i ...

मुझे गिरफ्तार करके इक्के पर बैठाकर ढढों की कोटडी जहा स्पेशल सी आई डी का दफ्तर था ले जाया गया। मैं उस वक्त पूरी बीकानेर की गलियों से वाकिफ नहीं था। एक मुसलमान थानेदार एस आई की वह नियुक्ति कर दी एई। सारे दिन वहा रख गया। दूसरे चार आदमियों को कहा ले जाया गया मुझे पता नहीं। सब को अलग-अलग रखा गया। रात को मुझे पर बैठाकर लाईन पुलिस ले जाया गया तथा वहा एक कोटरी में बन्द कर दिया गया।

पडित मघारामजी प मिक्षालाल जी व श्री पन्नालाल राठी को कोतवाली में बद कर दिया गया। आई जी दिवानचद जी तथा डी आई जी गोवरधनलाल जी ने कोतवाली पहुँच कर तीनों से जबरदस्त पुछताछ की तथा असर कुछ नहीं होने पर वहा से चले गए। बाद में श्री पन्नालाल राठी को लाईन पुलिस ले गए जिसका कि मेरे को पता नहीं चला। पडित मघाराम जी व प मिक्षालाल जी को पाच - छ दिन हिरासत में रखने के बाद श्री मनोहर लाल जी नाजिम के सामने पेश किया गया तथा हथकडी डालकर जेल में डाल दिया गया और उनको सिर्फ दो घण्टे के लिए बाहर निकलने दिया जाता था।

पडित मघारामजी प मिशालाल ज व श्री पन्नालाल राठी को कोतवाली मे बद कर दिया गया। आई जी दीवानचद ज तथा डी आई जी गोवरधनलाल जी ने कोतवाली पहुच कर तीनों से जबरदस्त पूछताछ की तथा असर कुछ नहीं होने पर वहा से चले गए। बाद में श्री पन्नालाल राठी को लाईन पुलिस ले गए जिसका कि मेरे को पता नहीं चला। पडित मघाराम जी व प बिक्षालाल जी को पाच छ दिन हिरासत में रखने के बाद श्री मनोहर लाल जी नाजिम के सामने पेश किया गया तथा हथकडी डालकर जेल में डाल दिया गया और उनको सिर्फ दो घण्टे के लिए बाहर निकलने दिया जाता था।

इधर लाईन पुलिस मे मेरे व श्री पन्नालाल राठी को भी इसी तरह अलग-अलग कोठरी में रखा गया। दोनों को एक दूसरे का पता नहीं था। बडी कडी आवाज मे पूछा-ताछी करते थे। मुझे खाना दिया गया। सूखी रोटी व प्याज-लहसुन मिली दाल को नहीं रवा सकता था। खाना बन्द कर दिया लाईन पुलिस मे हलचल मच गई। ता ३० १ ४३ को सुबह गोवरधनलाल जी आए। आपने पूछा कि खाना क्यों नहीं खाते हो ? मैने कहा मै सूखी रोटी व प्याज लहसून का दाल नहीं खा सकता। आप आज तीन दिन के बाद समालने आए हो। गोवरधनलाल जीने रसोडे मे हुक्म दिया कि इनको पतली रोटी तथा एक छटाक घी व बिना प्याज लहसुन की दाल दिया करो।

पन्नालाल जी राठी को मेरे सामने लाए। मैंने उन्हे कहा कि पन्नालाल जी का हम लोगो के साथ कोई सबध नहीं है। यह मघाराम जी के चक्कर में आ गए। उनको अलग ले जाया गया तथा मेंरी समझ मे उन्हे कुछ शर्त के साथ छोड दिया गया। मेरे साथ व्यवहार में पुलिस वालों की कुछ नरमी आई।

कुछ दिनो बाद महाराजा गगासिंह जी का देहान्त हो गया। सार्दुलसिंह जी गद्दी आ बैठे। सर्वश्री रघुवरदयाल जी गगादास जी व दाऊदयाल जी को महाराजा श्री सार्दुलसिंह जी के सामने पेश करके उन्हेछोड दिया गया। शर्ते क्या थी ? मुझे मालूम नहीं। परन्त कुछ शर्त हो सकती है। प० भिक्षालाआल जी की एक फाईल अमिलेखागार मे रखी हुई है न ११९२/८१५ एस बी जो कि नकल पत्र सख्या ११२ पत्रावली सख्या ३ सन् १४३ होम डिपार्टमेन्ट की है। बीकानेर जेल मे भिक्षालाल जी के बयान लिए गए है। पडित भिक्षालाल जी के बयान का सार इस प्रकार है - 'मै भिक्षालाल इन लोगों का १९३६ प्रजा मडल के समय का साथी हूँ। अगर साथियों का साथ नहीं देता तो वे मुझे गद्दार समझते हैं। मुझे बुलाने पर साथ देना पडता है।

मेने फाईल की नकल डायरेकटर साहब से मागी परन्तु अभिलेखागार ने देने से इन्कार कर दिया। फाईल मे भिक्षालाल जी १० अप्रेल १९४३ खडवा प्रस्थानें के समय-मैं तथा गेवरचद तम्बोली उसको स्टेशन छोडने गए। फाईल सख्या ११९२/८१५ ता १२ ४ ४३ कनफीडेन्सल में एक रिपोर्ट पेश है। अतएव हमे उस चिद्‌ठी की नकल दी गई।

भिक्षालाल जी की इस फाइल में माफी लिखी हुई है तथा पुलिस के जो लिखित टिप्पणी है वह बडी दर्दनाक है। पुलिस की टिप्पणी मे इनको एक अर्द्धकुशल दर्जी बताया गया है तथा बहुत गरीब अवस्था मे रहने वाला लिखा गया है। बीकानेर सरकार को इन पर कुछ नरमी बरतने की सिफारिश की गई है।

भिक्षालाल जी एक बहादुर कर्मठ कार्यकर्ता रिहा कर दिए गए। इन्होने भविष्य मे अपनी अवस्था की परवाह न करते हुए जन जागृति करने मे किस तरह का सहयोग दिया समय-समय पर विवरण दिया जायेगा।

पडित मघाराम जी महाराजा के पास जाने को तैयार नही थे। प मघाराम जी के कथनानुसार उनको भी चार दिनों बाद छोड दिया गया। मघारामजी के पुत्र राम नारायण शर्मा को कब छोडा गया मुझे पता नही। मुझे भी रघुवर दयाल जी गोयल के छुटकारे एक या दो दिन पहले छोड दिया गया। तब तक मुझे लाईन पुलिस की कोटडी मे रखा गया। रामनाराण तथा मेरे को पुलिस बहुत जुनियर तथा छोटी अवस्था का समझती थी। इसलिए कोई जुम्मेवारी की बात नहीं की।

बाहर आने पर मुझे यह मालूम पडा कि हमारे सारे बुजुर्ग नेता रिहा कर दिए गए हैं। उनसे सुना गया कि महाराजा ने कहा कि उनके शासन सचालन को देखे तथा उनको कहा कि राजनीति मे फिलहाल भाग न ले। इस प्रकार एक बार कुछ समय के लिए राजनैतिक सरगर्मी शात रही।

राजा के परिवर्तने के साथ ही उसके प्रधान मत्री व केबिनेट मत्री का भी परिवर्तन हो गया।। मान्धाता सिंह को स्तीफा देना पडा तथा उनके स्थान में नारायण सिंह जी व प्रतापसिंह जी की बोलबाला रहने लगी। रेजगी काण्ड की सुरूआत यहीं से होती है।

रेजगी काण्ड - यह काड एक अन्तर्महल की कलह है जो कि प्रगट रूप में नाचने लगी।

मघाराम जी रि० होकर माजी साहब के बास मे जहा वे पहले से वैद्यगी कर रहे थे अपनी दुकान खोल ली। माजी साहब का बास कचहरी के पास है तथा एक नाला बहता है। मघाराम जी की दुकान उस नाले के बाए तरफ थी। उसके आस-पास गोवरधनलाल ज डी आई जी का मकान था। इसकी शुरूआत इस तरह है -

उस समय रेजगी का मिलना बहुत कठिन था। एक रूपया में चार आना से छ आना तक बटटा लना आरभ था। इस कठिनाई को राकने क लिए उस समय के अर्थ और गृहमत्री नारायणसिंह जी कुछ सेठो की तलाशी लेनी शुरू कर दी। इसी समय रूपया गबन किया हुआ बताया गया था और उनको देश निकाला हुआ था। यह बडे पद पर रहने योग्य नहीं। पुलिस की निगाह में पर्चा बम्बई से छप कर आय था तथा उनको भूतपूर्व पधानमत्र मान्धातासिंह जी पर शक था। पुलिस यह छानबीन कर रही थी कि पर्चा किसने छपवाया वा कौन बम्बई गया।

पुलिस के दो ग्रुप काम करने लगे। यहा पर ग्रुप जिसका सचालन ठाकुर जसवन्त सिंह जी कर रहे थे और दूसरे ग्रुप का सचालन गोवरधनलाल जी। ठाकुर साहब ने गोपाल लाल जी दम्माणी को पकडा। श्री गोपालाल दम्माणी के पिता व ठाकुर साहब के पिता घनिष्ठ मित्र थे। उनके पिता गिरधरलाल जी दम्माणी उन दिनों मे बडे रईस व बडे घरानों में से थे। ठाकुर साहब की कोठी में उन दोनों बुजुर्गों का एक साथ फोटो लगा हुआ था। ठाकुर साहब ने गोपाललाल जी दम्माणी से घनिष्ठता करनी शुरू की। ठाकुर साहब की कोठी में दम्माणीजी का जाना आना शुरू हुआ। ठाकुर साहब दम्माणीजी से पर्चे के विषय में छानबीन करना चाहते थे। मघाराम जी को गोपाल दम्माणी पर शक हुआ और वे आपस मे एक दूसरे के विरोधी हो गए। एक दिन ठाकुर साहब की कोठी मे सध्या समय दम्माणी मेरे को ले गया। मेरा परिचय ठाकुर साहब अच्छीतरह जानते थे। दम्माणी ने कहा कि वैद्यजी मेरे को इस मामले मे फसा रहे हैं। मैं ठाकुर साहब की इच्छा समझ गया। दोनों नेताओं में भरपूर फूट पड गयी। जसवन्तसिंह जी ने मेरे से बात करने में ज्यादा दिलचस्पी नहीं ली क्योंकि मैं गोवरधन लाल जी पार्टी वालों का जाच का विषय था। माजी साहब के मोहल्ले मे भाणिया प्रोहित की एक दुकान थी। पर्चे उसी दुकान से बरामद हुए थे। भाणिया से पुलिस ने यह कहा कि पर्चे मघाराम जी ने उसको दिए थे। पुलिस गोपाल दम्माणी से भी यह कहलवाना चाहती थी।

मैं ज्योंही ठाकुर साहब के बगले से निकला मैंने दम्माणी से कहा कि वह फस गया है। दम्माणी ने कहा कि वैद्यजी उसको फसाना चाहते हैं। दोनों में खूब अनबन चली।

इधर पुलिस चौकसी मेरे पर भी बढ गयी। श्री लक्ष्मीनारायण के आधीन पुलिस की दुकड़ी फिर से घर के बाहर बैठायी गई। फिर वही शिंकजा कसा जाने लगा। वैद्यजी को मेरे पर भी शक हुआ। राजनीति में जब साथी को मुखबिर समझ लिया जाता है तो चलते आन्दोलन मे विकट समस्या खडी होती है। मुझे भी कोटवाली बार-बार बुलाया जाने लगा। मैं भी तग था। माजी साहब डेरे पर वैद्यजी दुकान के पास में खडा था कि मुझे गोवरधनलाल जी आते हुए दिखाई दिए। मैंनें उनसे कहा कि आप मुझे नाजायत तग कर रहे हैं अच्छा हो कि आप मुझे गिरफ्तार कर ले। मेरे घर वाले मुझ से परेशान है। गोवरधनलाल जी ने पूछा कि आप इस विषय मे कुछ जानते हैं। मैंने बिल्कुल ना में उतर दिया। गोवरघनलाल जी ने कुछ प्रश्नों के साथ वहा चल दिए। वैद्यजी यह देख रहे थे। वैद्यजी को भी मेरे पर शक हुआ और मैंने कुछ समय के लिए वैद्यजी का साथ छोडना उचित समझा।

भाणिया प्रोहित से सुगबुगाहट पाकर वैद्यजी को गिरफ्तार करने की गोवरधनलाल जी ने सोची। लक्ष्मीनारायण पेन्टर अशक की सलाह से वैद्यजी स्टेशन की तरफ चले गए क्योंकि ठाकूर जसवन्तसिंह शीशराम व जगदीशप्रसाद वैद्यजी की तलाश में थे। उधर रामनारायण व स्वामी जी कोतवाली पहुचे। रामनारायण को तो कोतवाली में बैठा लिया गया और मघाराम जी को स्टेशन पर गिरफ्तार किया गया

उधर श्री दम्माणी जी को गिरफ्तार कर लिया गया और दोनों को अलग-अलग शिंकजा पर चढाया गया।

शिंकजा - मीरसाहब थानेदार ने एक पलग मगवाया तथा दो हाथ पीछे के पैर चौडा करके पायों से बधवा दिया। सिपाहियों के साफे से पलग और गर्दन में डालकर महान कष्ट पहुचाया गया।

उधर गोपाल दम्माणी ने इतना जरुर कहा था कि वैद्यजी बम्बई गए थे। मीर साहब शीशराम कुन्दनलाल इन्होंने दोनों को भरपूर कष्ट दिया।

भीतर जाकर दोनो की आखे खुली। दोनो फिर वहा एक राय हो गए। दम्माणी की तरफ से श्रीगोपाल जी राठी ने हेबियस कारपास के आधीन हाई कोर्ट में अर्जी दी और गोपालजी जी दम्माणी को छोड दिया। उधर मघारामजी के पुत्र रामनारायण ने भी अर्जी दे रखी थी। गोवरधनलाल जी व ठाकुर जसवन्तसिंह ने वैद्यजी को एक लॉरी मे बैठाकर रात को। बजे घर के पास छोड गए।

दूसरे दिन अपनी डाक्टरी परीक्षा कराने के बाद वैद्यजी रघुवरदयाल जी गोयल के पास पहुँचे। श्रीगोपाल दम्माणी ने भी जुर्म ३३९ ता हा में मुकदमा दायर कर दिया। सिटी मजिस्ट्रेट की अदालत मे तीसरी पेशी होने पर जगदीश प्रसाद शीशराम, कुन्दनमल और मीर साहब से पाचश्सौ रूपये प्रत्येककी जमा ात मागी। नृसिंहदास जी डागा ने उन पुलिस अफसरों की जमानत दी। पुलिस के जनरल इन्सपेक्टर की चेष्टा से उन पुलिस ऑफिसरों को बरी कर दिया गया। अभिलेखागार में रेजगारी के कोर्ट के कागजातों की पूरी खोज की गई परन्तु कोई भी रेकॉर्ड अभी तक उपलब्ध नहीं हुए इसलिए प्रमाण देने में असमर्थ है श्रीगोपाल राठी से पूछताछ की गई कि हेबियस कारपस की नकल प्राप्त हो सके परन्तु उसके पास उसकी कोई प्रतिलिपि नहीं है।

यहा एक बात स्पष्ट होती है कि मघारामजी व दम्माणी जी दोनो के बीच में पर्चे छपवाने की कुछ बात मालूम थी। पुलिस को यह शक था कि दोनो कार्य में लिप्त है तथा यह कार्य पूर्व प्रधानमत्री मान्धातासिंह जी द्वारा कराया गया है। शासन के परिवर्तन के साथ-साथ ऑफिसरो की रूख मे भी परिवर्तन हो जाता है। यह कुर्सी का नियम है। जो कर्मचारी कल तक मान्धाता सिंह जी हुकूमत रहते थे आज वह कुर्सी के साथ बदल गए और उसी व्यक्ति को दोषी ठहराना चाहते हैं।

'बीकानेर का राजनैतिक विकास और मघाराम नामक पुस्तक पृ सख्या १४२ दूसरे पहरे के अन्तिम कडियों में दम्माणीजी ा यह कहना कि 'मघाराम जी बम्बई ग ये यह पूरा पुलिस की जाच का मामला तैयार करता है तथा पडित जी का भी कुछ अनर्गल ात दोनों पर शक कायम करता है। बात को उगलवाने के लिए जो कुछ भी तरीका अपनाया जाय पुलिस को क्षम्य है। वर्तमान में भी ही दर्रा चलता है।

इस रेजगी काण्ड का राजनैतिक आन्दोलन से कोई मतलब नहीं। यह एक महलों की अन्तकर्लह है जिसमें यह दोनों नेता ा लिप्त होना पुलिस द्वारा दर्शाया गया है। दोनो आपस मे उलफ कर इसमें फसे हैं और अथक' साहब भेदिया के रूप में मुख्य ाथ दर्शाता है।

वैद्यजी मारवाडी रिलिफ सोसाईटी में रसायन शाला के प्रमुख व्यक्ति की हैसियत से नौकर थे। उनको रसायनिक प्रक्रिया का पूरा ज्ञान था। मैं वैद्यजी को अच्छी तरह जानता था। वैद्यजी ने तीन व्यक्तियों को विभिन्न रूप से दण्ड दे ने का जाल रचा। मैंने वैद्यजी से अलग रहना शुरू कर दिया। वैद्यजी मेरे को सध्या समय रोज आधा सेर गर्म दूध पिलाते थे। मैंने कुछ काल के लिए उनके साथ दूध पीना

बन्द कर दिया। जब वैद्यजी को यह पूरा विश्वास हो गया कि मैं इस वैद्यजी को फसाने के षडयत्र से बिल्कुल दूर हूँ तब फिर साथ रहना शुरू कर दिया तथा साथसाथ खाने पीने लगे।

पेन्टर अथक' को मघाराम जी ने पान मे रसायन डालकर श्रीराम जी आचार्य के द्वारा रतन बिहारी के पार्क में खिलाया गया जिसमें कि वह पागल हो गए तथा आगे कुछ भेद खोलने मे असमर्थ हो गए। ठाकुर जसवन्तसिंह जी ठाकुरदास स्वामी जो कि उस समय हैड कास्टेबल सी आई डी ता अथक साहब की देखभाल के लिए नियुक्त कर दिया तथा उनके जरिए देखरेख का हिसाब लगाया तथा उनकी पूर्ति भी की जाती थी। ठाकुरदास जी कई महीनों तक उनकी देखरेख करते रहे।

शकरलाल जो कि मेरे घर के सामने इक्के घोडे रखता था पुलिस की टुकडी उसके स्थान में पडाव डालकर रहती थी। उसको हम लोग 'शकरिया जटाधारी कहते थे। उसके जरित्र मे थोडी हलचल थी।

ठाकुर जसवन्तसिह जी बदली हो गई थी तथा ठाकुर रामसिह जी उस स्थान पर एस पी नियुक्त हुए थे। शकर को एक सोने के जेवर जबरन उतारने मे जुर्म मे फसाकर केस दयार करवाया गया तथा कोतवाली मे उसकी खूब पूजा हुई और बरामदगी के साथ केस चलवाया गया।

नरसिहदास जी डागा कद छोटा तथा बड़े होसियार व्यक्ति थे। मघाराम जी के तानेबाने मे वह नहीं फसे। यह डागाजी हम लोगों के पुलिस ऑफिसरो के मुखबिर थे जिसका जिक्र आगे किया जा चुका है। इस तरह इस काण्ड अन्त हुआ।

पुलिस की पूरी निगरानी जो कुछ कॉल के लिए स्थगित थी फिर से शुरू हो गई तथा हम लोगों के घर के सामने टुकडी बैठा दी गई। लक्ष्मीनारायण जी की निगरानी में दीदार बक्स नामक एक हवलदार कुछ सिपाही के साथ नियुक्त किया गया। दीदार पता नहीं था कि हम कहा जा रहे हैं और आगे क्या होने वाला है। उस समय हम लोग धूल मे लठ मार रहे थे और यह कोई उम्मीद नहीं थी कि एक दिन राजाओं को राज्य से हाथ धोना पडेगा।

मेरे को विद्या अध्ययन की बड़ा बाधा थी। पुलिस वर्दीधारी हमेशा मेरे साथ रहती थी। मैंने इस कारण मुझे कोई भी सस्थान में घुसने की इजाजत नहीं देता था। सब कोई राज्य द्रोही समझते थे। मैं गगा सस्कृत पाठशाला जो कि रत्तानी व्यासो के चौक में थी और जिसका प्रधानाध्यापक श्री मालीराम जी शास्त्री थे एक दिन गया व उनसे सस्कृत अध्ययन की प्रार्थना की। मालीराम जी सारी स्थिति को भाप गए। उनहोने मेरा नाम प्रथमा में लिख लिया। मुझे सस्कुत व्याकरण पढाने लगे। बाहर पुलिस की टुकडी तैनात रहती थी। प्रमुख रूप से साहुकार व्यास कन्स्टबल व हैड कास्टेबल तैनात रहते थे। प्रधानाध्याक जी तुरन्त पाठशाला से चले जाने को कहते थे। जाच में वे कहते थे कि मैं पढाकर तुरन्त भेज देता हूँ। मैंने प्रथमा सस्कुत पाठशाला से १९४४ मं पास की।

अब मैं मेरे परिवार के बारे मे लिखना उचित समझता हूँ। मेरे पिताजी मुझे बहुत मानते थे। १९४३ के अन्त मे वे बीकानेर आए हुए थे। उनको यह मालुम पडा कि मेरी मा ने हीरों के खानदानी जेवरात मेरे मझले भाई आशाराम को पहनने के लिए दिए और वह उनको हडप कर गया। जो जेवराज उसको पहनने के लिए उसकी लिस्ट निम्न प्रकार से हैं -

लिस्ट मेरे मा के हाथों से लिखी हुई महाजनी अक्षरों में है -

## श्री गणेशजी

।।विगत इण भात आसाराम ने पेरणने सारू जिन्स दीनी पटो एक हीरा पन्ना में जडियोडो बटन हीरो रा नग ४ गले री माणक री बड़ी घड़ी जेवरी हीरा माणक की बडी चैन हीरा माणक री बडी घडी-२ चैन एक सोने री भरी ५ सिर बटन-२ घडी-१ हीरों री हाथ री पर खरजर इत्यादिय द बाई जाना।

अध्ययनार्थ महायनी अक्षरों मे लिख हुई दस्तखत समेत लिखावट पेश है।

मेरे पिता को जब इन जेवरातो के विषय मे मा ने उनको कहा तो वे आशाराम से मागने लगे। आशाराम ने बाप का सामना किया। उनको हृदय का दौरा पड गया। कुछ समय पश्चात् वे बीमार अवस्था मे झरिया लौट गए। बहुत दिनो तक बीमार रहने के पश्चात् नवम्बर १९४४ मे मृत्यु हो गई।

मैं प्रथमा की परीक्षा देकर झरिया उनके पास चला गया। पिताजी की मृत्यु के पश्चात् मेरी आर्थिक स्थिति बहुत खराब हो गयी। [illegible] राज्य से दूसरी तरफ परिवार से भयकर त्रसित हुआ।

प्यादे ते फर्जी भयो –

कोटा से १२ अगस्त १९४४ के अक मे एक उपरोक्त सवाद प्रकाशित हुआ। इस सवाद से महाराजा बहुत नाराज हुए और उन्होंने अगस्त १९४४ को श्री गोयल जी को गिरफ्तारी की आज्ञा दे दी। उनके साथी श्री गगादास जी कौशिक व दाऊ दयाल जी आचार्य भी नजरबद किया। रघुवरदयाल जी को लूणकरणसर तथा श्री कौशिक जी व दाऊजी को अनूपगढ किले मे नजरबद रखा।

इनकी गिरफ्तारी के पहले दिन खादी मदिर मे बैठ-बैठ कुछ श्री कौशिक जी व वैद्यजी मे बातों की नोक-झोक हो गई। कौशिक के मुह से निकल गया कि महाराजा ने श्री गोयल जी कौशिक जी व दाऊजी को छोडकर अन्य नेताओं को 'हुल्लडबाज" की सज्ञा है। वैद्यजी के कथनानुसार जनता के धन से खादी मदिर की स्थापना हुई है और कौशिक जी उसमे नौकर थे। वैद्यजी को यह बात [illegible] खटकी और आपस मे मनोमिटाव हो गया। "प्यादे ते फर्जी भयो" मे होम मिनिस्टर साहब व उसके सलाहकार जो कि परिषद् के [illegible] मांगे हुए नेता थे, नियुक्ति की खबर दी। महाराजा साहब को यह अखबारी आलोचना अच्छी नहीं लगी। परिणामस्वरूप तनाव हो [illegible]। श्री गोयल जी व वैद्यजी दोनो के रास्ते अलग-अलग थे। वैद्यजी जयनारायण व्यास के अनुयायी थे तो गोयल जी हीरालाल शास्त्री [illegible] परत जेलमें बैठे-बैठे गोयल जी को सगठन की बात याद आयी और वैद्यजी को कहलाथा तो वैद्यजी ने चुटकी ली कि "हुल्लड़बातों" आन्दोलन का भार कैसा सौंपा जा रहा है। "इससे साफ जाहिर होता है कि महाराजा साहब से मिल्लत व अनबन गोयल जी से कैसे [illegible] भीतरी कारण अज्ञात है। एक तरफ महाराजा साहब गोयल जी की प्रशसा करते हैं तो थोडे ही समय पश्चात् ही उनको गिरफ्तारी हुक्म देते हैं। अभिलेखागार में कारणों का कोई रिकार्ड नहीं है। गोयल जी को अपने पर पडने पर वैद्यजी को सगठन के लिए कहला [illegible] नेतृत्व का भार वैद्यजी पर छोडना समझ में नही आता।

जस्सूसर गेट के बाहर गबोलाई तलाई पर २६ जनवरी १९४५ को प्रजा परिषद की स्थपना गुप्त रूप से की गई व वैदयजी के [illegible] पर इसका भार डाला गया। वैद्यजी ने गुप्त रूप से सदस्य बनाना आरभ कर दिया। प्रजा परिषद् सगठन पूर्व म गैर कानूनी घोषित चुका था। वैद्यजी ने इस सगठन को बडी कुशलता से करना शुरू किया। गोयल जी व कौशिक जी क रिहाई की आवाज उठाई [illegible]ने लगी।

दाऊजी आचार्य अनूबगढ किले मे मलेरिया से ग्रसित हो गए। उनकी वहा हालत खराब हो गई तथा उनको वहा स पी बी एम [illegible]स्पिटल म लाया गया तथा कुछ शतो के साथ रिहा कर दिया गया। दाऊजी के कथनामुसार माफी भी हो सकती है।

दाऊजी आचाय एक निर्भीक योद्धा है। बहुत स्पष्टवादी ऊच्च विचार के हैं। उन पर क्या घटना घटी तथा एक मात्र "उर्जानवीनी" करके [illegible]रिवार का पालन पोषण करने वाला था। वृद्ध माता का भार भी उन्हीं पर था। उनके परिवार पर उस वक्त क्या घटी साधारण मनुष्य [illegible] समझ के बाहर है तथा मेरी समझ मे उन्होने किसी से भी कोई तरह की सहायता नहीं ली।